श्री वीतरागाय नमः

# पेंतीस बोल

तथा

# शिखामणादि संग्रह ।

समाहर्ता—मुनि देवविजय ।

पू. शासनसम्राट्सूरिचक्रचक्रवर्ति जगद्गुरु तीर्थप्रभावनैकबद्धलक्ष्य तपागच्छाधिपति प्रातःस्मरणीय आचार्यमहाराजश्री श्री श्रीमद् विजयनेमिसूरीश्वरजीमहाराज के पट्टालंकार शास्त्रविशारद व्याख्यान-वाचस्पति कविरत्न आचार्य विजयअमृतसूरीश्वरजी महाराज के शिष्यरत्न मुनि देवविजय के उपदेशसे

द्रव्यसहायक तथा प्रकाशक

**शेठ अभयराजजी शिवबक्षजी कोचर**

वीर सं २४७० ] नकल ५०० ] [ विक्रम सं २०००

मूल्य अमूल्य तत्त्वग्रहण

मुद्रक -शाह गुलाबचंद लल्लुभाई, श्री महोदय प्री प्रेस-भावनगर

यह अत्यन्त सराहनीय है। आप धनाढ्य होते हुए भी निराभिमानी है। आपकी प्रकृति सरल एव दयान्वित है। आपके एक फर्म कलकत्ते मेंबहादुरमल अभयराजजी नामसे कार्य सम्पन्न कर रहे हैं। आपने वि० स० १९९८ मे आश्विन शुक्ला चतुर्दशी को व्याख्यानवाचस्पति परमपूज्य जैनाचार्य श्रीमद् विजयलब्धिसूरीश्वरजी महाराज सहाब के सदुपदेश से "उपधानतप" कराया था, और उस तप की पूर्णाहुति के समय आपने तप करनेवालों को चाँदी की रकाबी की प्रभावना की थी। यहाँ पर कोचरों की दादावाडी में रू० ५०१ आपने मरम्मत किया है। इस प्रकार आपने दान–पुण्यादि अनेक सुकृत्यों द्वारा अपनी लक्ष्मी का सदुपयोग किया है और करते हैं। अब आपके चार सुशील एव धर्मरुचि सन्तान ( तीन सुपुत्र ) इस प्रकार है। भँवरलालजी आणदमलजी, और दूलीचन्दजी हैं। अन्त मे आपके सुपुत्र भी आपके गुणों का अनुकरण कर पुण्योपार्जन लक्ष्मी का सद्व्यय करके महान् पुण्य के भागी बनेंगे ऐसी हम आशा रखते हैं।

## ( २ ) श्रीमान् सेठ शिवबक्षजी कोचर का सक्षिप्त जीवन

आपका जन्म वि० स० १९४३ मे श्रावण कृष्णा त्रयोदशी को हुआ। आपके पिताजी का नाम हस्तमलजी था। वे स्वर्गीय सेठ बादरमलजी के छोटे भाई थे। आपको शिक्षा पर पूरा प्रेम है तथा धार्मिक विषयों में भी आप पूर्ण उत्साह से भाग लेते हैं। आपकी वृत्ति उदार तथा सरल है। आपका रहनसहन सादे एव अनुकरणीय है। जिस समय श्रीमान् सेठ अभयराजजी साहब कोचरने 'उपधान' तप कराया था उस समय आपने भी

उपधान तप करनेवाले महानुभावों को चांदी की रकाबी और चांदी की कटोरी की प्रभावना की थी। इस प्रकार आप अपनी लक्ष्मी का सद्व्यय अनेक सुकृत्यो मे और सुपात्र मे समय समय पर किया करते हैं। आपने इस पुस्तक को प्रकाशित करने मे जो आर्थिक सहायता दी है वह अत्यन्त प्रशसनीय है।

आपका एक फर्म मेघराज सम्पतलाल के नाम से कलकत्ते में चलता है। वहा आप अपना व्यापारिक कार्य भी सुचारु रूप से कर रहे हैं। अब आपके तीन सुपुत्र एव एक सुपुत्री है जिनके नाम मेघराजजी, सम्पतलालजी और जतनलालजी हैं। वे भी विनयी एव धार्मिक भावनावाले हैं।

अन्त में हमारी यही अभिलाषा है कि जिस प्रकार आप अपनी लक्ष्मी का सद्व्यय ज्ञान-प्रचारार्थ एव दान-पुण्यादि सुकृत्यो में किया करते है इस से भी अधिकाधिक करते रहेंगे। "सुज्ञेषु किम् बहुना"।

मास्तर रामचन्द तथा पूनमचन्द कोचरने प्रेसकोपी की नकल करने लिए जो अमूल्य सहायता दी है अत उनको धन्यवाद है।

वि स २००० ( ज्ञानपचमी ) ता २-११-४३

निवेदक:
श्री सघसेवक,
सालवी आत्माराम चोथलदास
( पाटणनिवासी )
धर्माध्यापक,
बी जे एस आर, बिकानेर.

# विषयसूची





॥ ॐ अर्हम् नम ॥

॥ श्री गुरुविजयनमिसूरीश्वरभ्यो नम॰ ॥

# ॥श्री पांत्रीश बोल का थोकड़ा

तथा

# शिखामणादि संग्रह ॥



## ( १ ) पहले बोले गति चार

१ नरक गति, २ तिर्यंच गति, ३ मनुष्य गति, ४ देव गति ।

## (२) दूसरा बोले जाति पांच

एकेन्द्रिय जाति, बेइन्द्रिय जाति, तेइन्द्रिय जाति, चौरेन्द्रिय जाति, पचेन्द्रिय जाति ।

## ( ३ ) तीसरे बोले काय छ ६

पृथ्वीकाय, अप्काय, तेउकाय, वायुकाय, वनस्पतिकाय, त्रसकाय।

## ( ४ ) चौथे बोले इन्द्रिय पांच

श्रोत्रेन्द्रिय, चक्षुरिन्द्रिय, घ्राणेन्द्रिय, रसेन्द्रिय, स्पर्शेन्द्रिय।

## ( ५ ) पांचमे बोले पर्याप्ति ६

आहारपर्याप्ति, शरीरपर्याप्ति, इन्द्रियपर्याप्ति, श्वासोश्वासपर्याप्ति, भाषापर्याप्ति और मनपर्याप्ति।

## ( ६ ) छट्ठे बोले प्राण दश

पाच इन्द्रिय, तथा मनवल, वचनवल, कायवल ये ३ वल, एव ये आठ, तथा नवमा श्वासोश्वास और आयु ये दश प्राण जाणना।

## (७) सातमे बोले शरीर पांच

औदारिकशरीर, वैक्रियशरीर, आहारकशरीर, तेजसशरीर तथा कार्मणशरीर ये पाच शरीर समझना।

## (८) आठमे बोले पन्द्रह योग

सत्य मनोयोग, असत्य मनोयोग, मिश्र मनोयोग तथा व्यवहार मनोयोग, ये मन के चार योग, तथा सत्य वचनयोग, असत्य वचनयोग, मिश्र वचनयोग और व्यवहार वचनयोग ये चार वचनयोग, औदारिक काययोग, मिश्रकाययोग, वैक्रिय काययोग, वैक्रियमिश्र काययोग, आहारक काययोग, आहारकमिश्र काययोग और कार्मण काययोग, ये सात काया के योग एव सब मिलाकर १५ योग जाणना।

## (९) नवमे बोले उपयोग बार

मतिज्ञान, श्रुतज्ञान, अवधिज्ञान, मन-

पर्यवज्ञान, केवलज्ञान, ए पाच ज्ञान,तथा मति-अज्ञान, श्रुतअज्ञान, विभगअज्ञान, ए तीन अज्ञान और चक्षुदर्शन, अचक्षुदर्शन, अवधि-दर्शन और केवलदर्शन एव चार दर्शन मिल-कर वार उपयोग जाणना ।

## ( १० ) दशमे वोले कर्म आठ

ज्ञानावरणीय कर्म,दर्शनावरणीय कर्म, वेद-नीय कर्म, मोहनीय कर्म, आयु कर्म, नाम कर्म, गोत्र कर्म अने अतराय कर्म ए आठ कर्म जाणना।

## (११) अगीयारमे वोले गुणस्थानक चौद

मिथ्यात्व गुणठाणु, सास्वादन गुणठाणु, मिश्र गुणठाणु, अव्रतिसम्यग्दृष्टि गुणठाणु, देशविरति गुणठाणु, प्रमत्त गुणठाणु, अप्रमत्त गुणठाणु, निवृत्तिवादर गुणठाणु, अनिवृत्ति-वादर गुणठाणु, सूक्ष्मसपराय गुणठाणु, उप-शातमोह गुणठाणु, क्षीणमोह गुणठाणु, सयोगी

केवली गुणठाणु और अयोगी केवली गुणठाणु, एवं चौद गुणठाणा जाणना ।

## (१२) बारमे बोले पंचइन्द्रिय का २३ विषय

जीवशब्द, अजीवशब्द और मिश्रशब्द—ए त्रण विषय श्रोत्रेंद्रिय का है और कालो, नीलो, पीलो, रातो अने धोलो—ए पाच विषय चक्षुरिंद्रिय का है और सुरभिगध अने दुरभिगध—ए बे विषय घ्राणेंद्रिय का है तथा कडवो, कषायेलो, खाटो, मीठो अने तीखो—ए पांच विषय रसेंद्रिय का है तथा सुवालो, खरखरो, हलवो, भारे, शीत, उष्ण, लूखो अने चोपड्यो—ए आठ विषय स्पर्शेंद्रिय का है एव सर्व मिलकर पाच इंद्रिय का त्रेवीस विषय जाणना ।

## (१३) तेरमे बोले दश प्रकारका मिथ्यात्व

जीवने अजीव करी जाणे तो मिथ्यात्व, अजीवने जीव करी जाणे तो मिथ्यात्व, धर्मने

अधर्म करी जाणे तो मिथ्यात्व, अधर्मने धर्म करी जाणे तो मिथ्यात्व, साधुने असाधु करी जाणे तो मिथ्यात्व, असाधुने साधु करी जाणे तो मिथ्यात्व, सवरभावसेवनरूप मोक्षमार्ग, तेने उन्मार्ग करी सद्दहे ते मिथ्यात्व, विषयादि सेवनरूप उन्मार्ग तेने मोक्षमार्ग करी जाणे ते मिथ्यात्व, वायरा आदिक रूपी पदार्थने अरूपी करी सद्दहे ते मिथ्यात्व, मोक्षादिक अरूपी पदार्थने रूपी करी सद्दहे ते मिथ्यात्व—ए दश प्रकार का मिथ्यात्व जाणना ।

## (१४) चौदमे बोले नव तत्त्वका जाणने के लीये एक सो ने पन्नर बोल जाणना

जीवतत्त्व, अजीवतत्त्व, पुण्यतत्त्व, पापतत्त्व, आश्रवतत्त्व, सवरतत्त्व, निर्जरातत्त्व, बधतत्त्व, मोक्षतत्त्व, ए नव तत्त्व मे जीवतत्त्व, अजीवतत्त्व जाणवा योग्य है, पापतत्त्व, आश्रवतत्त्व, बधतत्त्व जाणने और छोडवा योग्य है, सवर-

तत्त्व, निर्जरातत्त्व, मोक्षतत्त्व, आदरवा योग्य है और पुण्यतत्त्व नैगमनय से आदरवा योग्य है, व्यवहार से जाणने योग्य है, निश्चयनय से छोडने योग्य है ॥ प्रथम जीवतत्त्व का वोल चौदह है॥ प्रथम सुक्ष्म एकेंद्रिय, दूसरा वादर एकेंद्रिय, तीजा वेन्द्रिय, चौथा तेइन्द्रिय, पांचवा चौरेन्द्रिय छट्टा असन्नि पचेंद्रिय, सातवॉ सन्निपचेन्द्रिय ये सात जाति के जीव हैं। वे जीव सात पर्याप्त और अपर्याप्ता है। इस तरह दो दो भेद होने से जीव के चौदह भेद होते हैं॥

दूसरे अजीव तत्त्व के चौदह वोल कहते है ॥ धर्मास्तिकाय का खध, देश और प्रदेश ये तीन भेद तथा अधर्मास्ति काय का खध, देश और प्रदेश ये तीन भेद तथा आकाशास्तिकाय के खध, देश और प्रदेश ये तीन भेद और काल द्रव्य का एक भेद इस प्रकार दश भेद अरूपी अजीव के होते है। उसमें

सहित पुद्गल का खध, देश, प्रदेश और परमाणु ये चार भेद रूपी कहलाते हैं—उन सब को मिलकर चौदह भेद अजीव तत्त्व के होते है ।

पुण्य नव प्रकार से वधता है । वे नव भेद लिखे जाते हैं—अन्नपुण्ये, पणपुन्ये, शेणपुण्ये, सेणपुण्ये, वच्छपुण्ये, मनपुण्ये, वयपुण्ये, कायपुण्ये, और नमस्कारपुण्ये—इस तरह नव प्रकार के पुण्यवध हैं ।

पाप अढार प्रकार से वधता है, वे लिखे जाते हैं—प्राणातिपात, मृषावाद, अदत्तादान, मैथुन, परिग्रह, क्रोध, मान, माया, लोभ, राग, द्वेष, कलह, अभ्याख्यान, पैशुन्य, रति अरति, परपरिवाद, मायामृषावाद, मिथ्यात्व—शल्य ये अगारह भेद हैं ।

आश्रव वीश प्रकार के हैं—१ मिथ्यात्वाश्रव, २ अव्रताश्रव, ३ प्रमादाश्रव, ४ कपा-

याश्रव, ५ योगाश्रव, ६ हिंसा करना यह प्राणातिपाताश्रव, ७ मृषावादाश्रव, चोरी करना यह ८ अदत्तादानाश्रव, ९ कुशीलाश्रव, १० परिग्रह रखना सो परिग्रहाश्रव, ११ श्रोत्रेंद्रिय-मोकली राखे सो श्रोत्रेंद्रियाश्रव, १२ चक्षुरिंद्रिय से मोकली राखे सो चक्षुरिंद्रियाश्रव, १३ घाणेंद्रिय मोकली राखे सो घ्राणेंद्रियाश्रव, १४ रसेंद्रिय मोकली राखे सो रसेंद्रियाश्रव, १५ स्पर्शेंद्रिय मोकली राखे सो स्पर्शेंद्रियाश्रव, उसी तरह मन आदि तीन को मोकला राखे सो १६ मनाश्रव, १७ वचनाश्रव और १८ कायाश्रव, १९ भंडोपगरण लेने और मूकने की अजयणा करे सो भंडोकरणाश्रव, २० शुचि कुसग सेवन करे सो कुसगाश्रव—इस प्रकार वीश भेद हुवे।

सवर के वीश भेद है—१ समकितसंवर, २ व्रतपच्चखाणसवर, ३ अप्रमादसंवर, ४ अक

पायसवर, ५ अयोगसवर, ६ प्राणातिपात-सवर, ७ मृपावाद न वोले सो सवर, ८ अदत्त न ले वह सवर, ९ मैथुन न सेवे सो सवर, १० परिग्रह न रखे वह सवर, ११ श्रोत्रें-द्रिय को वश में रखे सो सवर, १२ चक्षुरिन्द्रिय को वश में रखे सो सवर, १३ घ्राणेद्रिय को वश मे रखे सो सवर, १४ रसेन्द्रिय को वश मे रखे सो संवर, १५ स्पर्शेन्द्रिय को वश मे रखे सो सवर, १६ मन वश रखे सो मन सवर, १७ वचन वश में रखे सो वचनसवर, १८ काय वश करे सो कायसवर, १९ भडोपकरण की अजयणा न करे सो सवर, २० शुचिकुसग न सेवे सो सवर ॥

निर्जरा के १२ भेदे कहेते है—१ अनशन ... ३ वृत्तिसक्षेपतप, ...

कृत्यतप, १० सज्झायतप, ११ ध्यानतप, १२ कायोत्सर्गतप इस प्रकार वारह हुवे ।

वंधतत्त्व के चार भेद कहेते हैं—प्रकृतिवंध, स्थितिवध, अनुभागवध और प्रदेशवध इस तरह चार वंधतत्त्व के भेद हुवे ।

## (१५) पन्द्रहवें वोले आत्मा आठ ८

१ द्रव्यात्मा, २ कषायात्मा, ३ योगात्मा, ४ उपयोगात्मा, ५ ज्ञानात्मा, ६ दर्शनात्मा, ७ चारित्रात्मा, ८ वीर्यात्मा, इस प्रकार आठ आत्मा के भेद जाणना ।

## (१६) सोलहवें वोले २४ दंडक

१ असुरकुमार, २ नागकुमार, ३ सुवर्ण-कुमार, ४ विद्युत्कुमार, ५ अग्निकुमार, ६ द्वीप-कुमार, ७ दिशाकुमार, ८ उदधिकुमार, ९ स्तनितकुमार, १० वायुकुमार ए दश भुवनपति के दंडक हुवे ऐसा जाणना, तथा सात नारकी

के एक दडक तथा पृथ्वीकाय, अप्काय, तेउकाय, वायुकाय और वनस्पतिकाय ये पांच स्थावर के पांच दडक तथा वेइन्द्रिय, तेइन्द्रिय और चौरिन्द्रिय ये तीन विकलेन्द्रिय के तीन दडक ये ओगणीस हुवे तथा वीशवॉ तिर्यंचपंचेन्द्रिय का, एकवीशवॉ मनुष्य का, बावीशवॉ व्यन्तरिक देवता का, तेवीशवॉ ज्योतिपी देवता का तथा चोवीशवॉ वैमानिक देवता का इस तरह चोवीश दडक हुवे ऐसा जाणना ।

## ( १७ ) सतरवें बोले लेश्या ६

कृष्णलेश्या नीललेश्या, कापोतलेश्या, तेजोलेश्या पद्मलेश्या, और शुक्ललेश्या । इस प्रकार लेश्या छ जाणना ।

## ( १८ ) अढारवें बोले दृष्टि तीन

सम्यग्दृष्टि, मिथ्यात्वदृष्टि, ओर मिश्रदृष्टि ये तीन दृष्टि जाणना ।

## ( १९ ) उन्नीसवें बोले ध्यान चार

आर्त्तध्यान, रौद्रध्यान, धर्मध्यान और शुक्लध्यान ये चार ध्यान जाणना।

## ( २० ) बीसवें बोले षट्द्रव्य का जाणपणा का तीस बोल.

धर्मास्तिकाय, अधर्मास्तिकाय, आकाशास्तिकाय, जीवास्तिकाय, पुद्गलास्तिकाय, काल। धर्मास्तिकाय का पांच बोल जाणिये-द्रव्य से एक द्रव्य, क्षेत्र से चौद राजलोक प्रमाण, काल से आदि अत रहित, भाव से अरूपी वर्ण नहीं, रस नही, गन्ध नहीं, स्पर्श नही, गुण से जीव पुद्गल को चलने सहायता देनेवाला ये पांच बोल धर्मास्तिकार्य के है।

अधर्मास्तिकाय द्रव्य से एक द्रव्य, क्षेत्र से चौदह राजलोक प्रमाण, काल से अनादि

अनत, भाव से अरूपी और गुण से स्थिर रहने पर सहायता देनेवाला ये पाच बोल जाणना।

आकाशास्तिकाय–द्रव्य से एक द्रव्य, क्षेत्र से लोकालोकप्रमाण, काल से अनादि अनत, भाव से अरूपी तथा गुण से अवकाश देनेवाला–ये पाच बोल जाणना।

कालद्रव्य द्रव्य से एक द्रव्य, क्षेत्र से अढीद्वीपप्रमाण, काल से अनादि अनत, भाव से अरूपी, गुण से वर्त्तना लक्षण ये पाच बोल जाणना।

पुद्गलास्तिकाय द्रव्य से अनत द्रव्य, क्षेत्र से चौदह राजलोक प्रमाण, काल से अनादि अनत, भाव से रूपी तथा गुण से पूरण, गलन सडन, पडन नाश होना ये लक्षण यह पाच बोल जाणना।

जीवास्तिकाय–द्रव्य से अनताद्रव्य, क्षे से चौदह राजलोकप्रमाण, काल से अना

अनत, भाव से अरूपी तथा गुण से चेतन गुण लक्षण ये पाच वोल जाणना। इस प्रकार सर्व मिलाकर तीस वोल समझीए।

## ( २१ ) इक्कीसवें वोले जीवराशी, अजीवराशी

इक्कीसवे वोले राशी दो—जीवराशी, अजीवराशी। जीवराशी के ५६३ भेद हैं। अजीवराशी के रूपी अरूपी ५६० भेद होते हैं। नारकी के भेद १४ नाम और गोत्र रत्नप्रभादि। तिर्यंच का अडतालीस भेद—जलचर, थलचर, खेचर, गर्भज, समुर्च्छिम पर्याप्ता, अपर्याप्ता। पृथ्वीकाय के दो भेद—सूक्ष्म और वादर। सूक्ष्म किसे कहते हैं, तमाम लोक में काजल की कोटडी समान भरा है, जलाने पर जले नहीं, मारने पर मरे नही इसमे पर्याप्ता और अपर्याप्ता जाणना। पृथ्वीकाय वादर के दो भेद—पर्याप्ता और अपर्याप्ता। अप्काय के चार भेद—सूक्ष्म,

बादर, पर्याप्ता और अपर्याप्ता। तेऊकाय के चार भेद, वायुकाय के चार भेद, ये दोनों के सूक्ष्म, बादर, पर्याप्ता और अपर्याप्ता। वनस्पतिकाय के ६ भेद—सूक्ष्म, साधारण और प्रत्येक ये तीन के पर्याप्ता और अपर्याप्ता सर्व मिलकर २२ भेद होते हैं। बेइन्द्रिय २, तेइन्द्रिय २, चौरिन्द्रिय २, पर्याप्ता और अपर्याप्ता हरेक ये सर्व मिलकर ६ भेद होते हैं। पचेन्द्रिय के २० भेद—१ जलचर, २ थलचर, ३ खेचर, ४ उरपरिसर्प, ५ भुजपरिसर्प ये पाच सन्नि और पाच असन्नि ये दश पर्याप्ता और दश अपर्याप्ता ये सब मिल कर २० भेद होते हैं, तथा सब मिलाकर तिर्यंच के ४८ भेद होते हैं।

मनुष्य के ३०३ भेद होते हैं—१५ कर्मभूमि, ३० अकर्मभूमि, ५६ अन्तर्द्वीप गर्भज और समुर्च्छिम। १०१ पर्याप्ता, १०१ अपर्याप्ता, १०१ समुर्च्छिम सर्व भेद ३०३ होते हैं।

देवताओं के १९८ भेद—१० भुवनपति, १५ परधामी, ८ व्यन्तर, ८ वाणाव्यंन्तर, १० तिर्यंचजृभक, १० ज्योतिषी, १२ देवलोक, ३ किलविषक, ९ लोकान्तिक, ९ ग्रेवयक, ५ अनुत्तर—ये ९९ भेद पर्याप्ता और अपर्याप्ता गिनने पर १९८ भेद होते हैं।

अब अजीव राशि के भेद कहेते हैं—अधर्मास्तिकाय आदि के रूपी, अरूपी। अरूपी के ३० भेद, रूपी के ५३० भेद होते हैं सर्व मिलाकर अजीवराशि के ५६० भेद गुरुगम से जाणना।

## (२२) बाइसवें बोले श्रावक के बारह व्रत

१ पहेले व्रत में त्रस जीव को मारे नहीं और स्थावर जीव की रक्षा करे, २ दुसरे व्रत में पॉच बडा झूठ बोलना नहीं, ३ तीसरे व्रत मे बडी चोरी करे नहीं, ४ चौथे व्रत में पुरुष के

लिये परस्त्री और वेश्या आदि का त्याग, और अपनी स्त्री की मर्यादा करे। स्त्री के लिये परपुरुष का सर्वथा त्याग, अपने पति में सन्तोष रखना, ५ पॉचवें व्रत में धन, धान्य, परिग्रह की मर्यादा करे, ६ छट्टे व्रत में दिशा की मर्यादा करे, ७ सातवें व्रत पन्द्रह कर्मादान की मर्यादा करे, ८ आठवें व्रत अनर्थदण्ड का त्याग करना। जिस क्रिया करने से कोई स्वार्थ सिद्ध नहीं होता, केवल पाप ही लगता है, जैसे रास्ते चलते हुवे पशु को मारना, नदी, तालाव आदि में स्नान करने का लोगों को प्रेरणा करना, इत्यादि पापोपदेशों को अनर्थदण्ड कहते हैं। ९ नवमे व्रत में ४८ मिनिट परिमाण सामायिक करना, १० दशवें व्रत में देशावकाशिक व्रत में, कम से कम दो तीन सामायिक करे, छट्टे व्रत में रखे हुए दिशा परिणाम का सकोच करना, ११ ग्यारवें व्रत में पोषध करना, १२

वारवें व्रत में अतिथि शुद्ध आहार साधु को दान देना, उनके अभाव में स्वधर्मीवात्सल्य करना।

## (२३) तेईसवें वोले साधुओं का पाँच महाव्रत कहते हैं।

१ प्रथम महाव्रत में साधुजी महाराज जीव की हिंसा करते नहीं, कराते नहीं और करते हुए को अच्छा समझते नहीं, मन, वचन और काया से। २ दूसरे महाव्रत मे साधुजी महाराज असत्य भाषण करते नहीं, कराते नहीं, करते हुवे को अच्छा समझते नहीं, मन, वचन और काया से। ३ तृतीय महाव्रत में साधुजी महाराज चोरी करते नहीं, कराते नहीं, करते हुए को अच्छा समझते नहीं, मन, वचन और काया से। ४ चतुर्थ महाव्रन में साधुजी महाराज स्त्रीसग करने नहीं, कराते नहीं, करते हुए को अच्छा समझते नहीं, मन, वचन और काया से। ५ पच महाव्रत में साधुजी महाराज परिग्रह रखते

नहीं, रखवाते नहीं और रखते हुए को अच्छा समझते नहीं, मन, वचन और काया से।

महाव्रत किस को कहते हैं ?—हिंसा, झूठ बोलना, चोरी करना, अब्रह्मचर्य, परिग्रह रखना, इन पाचों को तीन करण, तीन योग से सर्वथा त्याग करनेरूप सर्वविरति को महाव्रत कहते हैं।

अब पाच महाव्रत का भागा कहते हैं। प्रथम महाव्रत का ८१ भागा होता है—९ पृथ्वीकाय को मारे नहीं, मरावे नहीं और मारते को अच्छा समझे नहीं, मन, वचन, काया से, ९ अपूकाय को हणे नहीं, हणावे नहीं, हणनेवाले को अच्छा समझे नहीं, मन, वचन, काया से, ९ तेउकाय को मारे नहीं, मरावे नहीं, मारनेवाले को अच्छा समझे नहीं, मन, वचन, काया से, ९ वायुकाय को मारे नहीं, मरावे नहीं, मारनेवाले को अच्छा समझे नहीं, मन, वचन, काया से, ९ वनस्पतिकाय

को मारे नहीं, मरावे नहीं, मारनेवाले को अच्छा समझे नहीं, मन, वचन, काया से, ९ बेइन्द्रिय को मारे नहीं, मरावे नहीं और मारनेवाले को अच्छा समझे नहीं, मन, वचन, काया से, ९ तेइन्द्रिय को मारे नहीं, मरावे नही, मारनेवाले को अच्छा समझे नहीं, मन, वचन, काया से । ९ चौरिन्द्रिय को मारे नहीं मरावे नहीं, मारनेवाले को अच्छा समझे नहीं मन, वचन काया से । ९ पचेन्द्रिय को मारे नहीं, मरावे नहीं, मारनेवाले को अच्छा समझे नहीं, मन वचन काया से ।

बीजा मृषावाद विरमणव्रत का भागा ३६—
९ क्रोध के आवेश से असत्य बोले नही, बोलावे नहीं, बोलनेवाले को अच्छा समझे नहीं, मन, वचन, काया से । ९ हास्य से झूठ बोले नहीं, बोलावे नहीं, बोलनेवाले को अच्छा समझे नहीं, मन, वचन, काया से । ९ भयसे

झूठ बोले नहीं, बोलावे नहीं, बोलनेवाले को अच्छा समझे नहीं, मन, वचन, काया से। ९ लोभसे झूठ बोले नहीं, बोलावे नहीं, बोलनेवाले को अच्छा समझे नहीं। मन, वचन, काया से।

तीसरा अदत्तादन विरमणव्रत का भागा ५४—९ अल्प चोरी करे नहीं, करावे नहीं करनेवाले को अच्छा समझे नहीं, मन, वचन, काया से। ९ घणी वस्तु की चोरी करे नहीं, करावे नहीं, करनेवाले को अच्छा समझे नहीं, मन, वचन, काया से। ९ नानी (छोटी, थोडी) चोरी करे नहीं, करावे नहीं, करनेवाले को अच्छा समझे नहीं, मन, वचन, काया से। ९ बडी चोरी करे नहीं, करावे नहीं, करनेवाले को अच्छा समझे नहीं, मन, वचन, काया से। ९ सचित्त वस्तु की चोरी करे नहीं, करावे नहीं, करनेवाले को अच्छा समझे नहीं, मन, वचन,

काया से । ९ अचित्त वस्तु की चोरी करे नहीं, करावे नहीं, करनेवाले को अच्छा समझे नहीं, मन, वचन, काया से ।

चौथा मैथुन विरमण व्रत का भांगा २७—
९ देवता की स्त्री को भोगे नहीं, भोगावे नहीं, भोगनेवाले को अच्छा समझे नहीं, मन, वचन, काया से । ९ मनुष्य की स्त्री को भोगे नहीं, भोगावे नहीं, भोगनेवाले को अच्छा समझे नहीं, मन, वचन, काया से । ९ तिर्यंच की स्त्री को भोगे नहीं, भोगावे नहीं, भोगनेवाले को अच्छा समझे नहीं, मन, वचन, काया से ।

पाचवॉ परिग्रह विरमण व्रत के ५४ भांगा—
९ अल्प परिग्रह राखे नहीं, रखवावे नहीं, रखनेवाले को अच्छा समझे नहीं, मन, वचन काया से । ९ ज्यादा परिग्रह राखे नहीं, रखवावे नहीं, रखनेवाले को अच्छा समझे नहीं, मन, वचन, काया से । ९ थोड़ा परिग्रह

राखे नहीं, रखवावे नहीं, रखनेवाले को अच्छा समझे नहीं, मन, वचन, काया से। ९ मोटा परिग्रह राखे नहीं, रखवावे नहीं, रखनेवाले को अच्छा समझे नहीं, मन, वचन, काया से। ९ सचित्त वस्तु का परिग्रह राखे नहीं, रखवावे नहीं, रखनेवाले को अच्छा समझे नहीं, मन, वचन, काया से। ९ अचित्त वस्तु का परिग्रह राखे नहीं, रखवावे नहीं, रखनेवाले को अच्छा समझे नहीं, मन, वचन, काया से। इस प्रकार पच महाव्रत के सब मिलाकर २५२ भागा हुवा।

## ( २४ ) चौवीसमें बोले व्रत का ४९ भांगा ॥

प्रथम एक करण ने एक योग से नव भागा होता है, सो कहते हैं—१ मन से करे नहीं, २ वचन से करे नहीं, ३ काया से करे नहीं, ४ मन से करावे नहीं, ५ वचन से करा-

वे नहीं, ६ काया से करावे नहीं, ७ मन से अनुमोदे नहीं, ८ वचन से अनुमोदे नहीं, ९ काया से अनुमोदे नहीं ।

एक करण के दो योग से नव भॉगा होता है, सो कहते हैं–१ मन और वचन से करे नहीं, २ मन और काया से करे नहीं, ३ वचन और काया से करे नही, ४ मन और वचन से करावे नही, ५ मन और काया से करावे नही, ६ वचन और काया से करावे नहीं, ७ मन और वचन से अनुमोदे नहीं, ८ मन और काया मे अनुमोदे नहीं, ९ वचन और काया से अनुमोदे नहीं ।

एक करण और तीन योग से नव भॉगा होता है, सो कहते है –१ मन, वचन, काया से करे नहीं, २ मन, वचन, काया से करावे नहीं, ३ मन, वचन, काया से अनुमोदे नहीं, ।

वे ( दो ) करण और एक योग से नव

भांगा होता हैं –१ मन से करे नहीं, करावे नहीं, २ वचन से करे नहीं, करावे नहीं, ३ काया से करे नहीं, करावे नहीं, ४ मन से करे नहीं, अनुमोदे नहीं, ५ वचन से करे नहीं, अनुमोदे नहीं, ६ काया से करे नहीं, अनुमोदे नहीं, ७ मन से करावे नहीं, अनुमोदे नहीं, ८ वचन से करावे नहीं, अनुमोदे नहीं, ९ काया से करावे नहीं, अनुमोदे नहीं ।

दो करण और दो योग से नव भागा होता हैं –१ करे नहीं, करावे नहीं, मन से और वचन से, २ करे नहीं, करावे नहीं, मन से और काया से, ३ करे नहीं, करावे नहीं, वचन से और काया से, ४ करे नहीं, अनुमोदे नहीं, मन से और वचन से, ५ करे नहीं, अनुमोदे नहीं, मन से और काया से, ६ करे नहीं, अनुमोदे नहीं, वचन से और काया से, ७ करावे नहीं, अनुमोदे नहीं, मन से और वचन

से, ८ करावे नहीं, अनुमोदे नहीं, मन से और काया से, ९ करावे नहीं, अनुमोदे नहीं, वचन से और काया से।

दो करण और तीन योग से तीन भॉगा (३) होता हैः—१ करु नहीं, करावे नहीं, मन से, वचन से और काया से, २ करुँ नहीं, अनु-मोदे नहीं, मन से, वचन से, और काया से, ३ करावे नहीं, अनुमोदे नही, मन से, वचन से, काया से।

तीन करण और एक योग से तीन भांगा (३) होता हैं—१ करे नहीं, करावे नहीं, अनु-मोदे नहीं, मन से, २ करे नहीं, करावे नहीं, अनुमोदे नहीं, वचन से, ३ करे नहीं, करावे नहीं, अनुमोदे नहीं, काया से।

तीन करण और दो योग से तीन भांगा होता है'—१ करे नहीं, करावे नहीं, अनुमोदे नहीं, मन से और वचन से, २ करे नहीं,

करावे नहीं, अनुमोदे नहीं, मन से और काय
से, ३ करे नहीं, करावे नहीं, अनुमोदे नहीं
वचन और काया से।

तीन करण और तीन योग से एक भाग
होता है.–१ मन से, वचन से, काया से, क
नहीं, करावे नहीं, अनुमोदे नहीं।

सर्व मिलाकर नीचे प्रमाणे होते है–ए
करण और एक योग से नव, एक करण औ
दो योग से नव, एक करण और तीन योग
तीन दो करण और एक योग से नव, दो कर
और दो योग से नव, दो करण और ती
योग से तीन, तीन करण और एक योग
तीन, तीन करण, दो योग से तीन, तीन कर
तीन योग से एक याने ४९ भॉगा होता हैं।

## (२५) पच्चीसवें बोले पांच चारित्र [५

१ सामायिक चारित्र, २ छेदोपस्थापनी

चारित्र, ३ परिहारविशुद्धि चारित्र, ४ सूक्ष्मसंपराय चारित्र, ५ यथाख्यात चारित्र ।

## (२६) छवीसवें वोले नय सात [७]

१ नैगमनय, २ संग्रहनय, ३ व्यवहारनय, ४ ऋजुसूत्रनय, ५ शब्दनय, ६ समभिरूढनय, ७ एवभूतनय ।

## (२७) सत्तावीसमें वोले चार निक्षेप [४]

१ नामानिक्षेप, २ स्थापनानिक्षेप, ३ द्रव्यनिक्षेप, ४ भावनिक्षेप ।

## (२८) अठावीसवें वोले पांच समकित [५]

१ उपशम समकित, २ क्षयोपशम समकित, ३ क्षायिक समकित, ४ सास्वादन समकित, ५ वेदक समकित ।

## (२९) उन्नतीसवें वोले नव रस [९]

१ श्रृंगाररस, २ वीररस, ३ करुणरस, ४

हास्यरस ५ रौद्ररस, ६ भयानकरस, ७ अद्भुतरस, ८ विभत्सरस, ९ शातरस ।

## (३०) त्रीशवें बोले बावीश अभक्ष्य [२२]

१ वड का पींपु, २ पीपल का पींपु, ३ ऊँबर का फल, ४ पिपरी पींपु, ५ कठुंवर का फल, ६ शहद, ७ माखण, ८ मास, ९ मदिरा १० ११ विष ते (अफीण), सोमल प्रमुख, १२ करहा (ओला), १३ सर्व जाति की कच्ची मिट्टी, १४ रात्रिभोजन, १५ बहुबीज फल, १६ अनतकाय कदमूल फल, १७ बोलानु अथाणु, १८ काचां गोरसमा करेला वडा, १९ वेंगण रींगणा, २० जेनु नाम न जाणता होइए एवा अजाण्या फल, फूल, २१ तुच्छ फल ते चणीया बोर तथा कुअली वस्तु, अत्यत काचा फल, तथा पीलूडा, पीचु प्रमुख, २२ चलित रस, ते सडेलु अन्नादिक जेनो काल पूरो थयाथी स्वाद बदल्यो होय, चलित रस थई गया होय ।

## ( ३१ ) एकत्रीश में बोले चार अनुयोग [ ४ ]

१ द्रव्यानुयोग, २ गणितानुयोग, ३ चरण-करणानुयोग, ४ धर्मकथानुयोग ।

## (३२) बतीस में बोले तीन तत्त्व [३]

१ देवतत्त्व, २ गुरुतत्त्व, ३ धर्मतत्त्व ।

## (३३) तेतीस में बोले पांच समवाय [५]

१ काल, २ स्वभाव, ३ नियति, ४ पूर्व-कृत कर्म, ५ पुरुषकार ते उद्यम ।

## ( ३४ ) चौतीस में बोले चार प्रकार का पाखंडीयो

१ एक क्रियावादी का एकसो अस्सी भेद (१८०), २ दूसरा अक्रियावादी का चौरासी भेद ( ८४ ), ३ तीसरा विनयवादी का बत्तीस भेद ( ३२ ), ४ अज्ञानवादी का सडसठ भेद

( ६७ ) इस प्रकार सब मिलकर ३६३ भेद होते हैं, सो सूयगडागसूत्र से जाणना ।

## (३५) पैतीस में बोले श्रावक का २१ गुण

१ क्षुद्र बुद्धि का न होय पण गभीर होय, २ पचेन्द्रिय स्पष्ट होय, रूपवत होय याने सर्व अगोपाग पूर्ण होय, ३ सौम्य प्रकृतिवाला होय, स्वभावे अपापकर्मी होय, ४ सदाचारी होय, सर्व लोक को वल्लभ ( प्रिय ) होय, प्रशसा करने योग्य होय, ५ संक्लिष्ट परिणाम से रहित होय, क्रूर चित्तवाला न होय, ६ इस लोक, परलोक के अपाय से डरे, और अपयश से डरे, ७ अशठ होय, दूसरे को ठगे नहीं, ८ दाक्षिण्यवालो होय, दूसरे की प्रार्थना को भग करे नहीं, ९ स्वकूलादिकनी लज्जावालो होय, अकार्य वर्जनीय होय, १० दयावत होय, ११ सौम्य दृष्टिवालो होय, १२ गुणी मनुष्यों का पक्षपाती होय, १३ भली धर्मकथा का उपदेश

देनेवाला होय, १४ सुशीलादि अनुकूल परिवारयुक्त होय, १५ ऊंचा विचारवाला, दीर्घदर्शी होय, १६ पक्षपात रहित, गुणदोषविशेष को जाणे, १७ वृद्ध पुरुष, जो परिपक्व बुद्धिवाला होय, उसकी सेवा करनेवाला और अनुयायीपणे चलनेवाला होय, १८ गुणी पुरुष का विनय करनेवाला होय, १९ किया हुवा उपकार का जाननेवाला होय, २० निर्लोभी हो कर अपनी स्वेच्छा से उपकार करे, २१ लब्धलक्ष से वह धर्मानुष्ठान व्यवहार का लक्ष प्राप्त हुवा हो,— यह एकवीश गुण जिसमें होय वह प्राणी धर्मरूप रत्न को प्राप्त करने योग्य होय । इति ॥



## ॥ अथ शिखामण का १९२ बोल ॥



१ कोई पण शुभ कार्य करता विलम्ब करना नहीं, २ मतलब विना पसारा करना नहीं, ३ ज्ञानी हो करके गर्व करना नहीं, ४ बनता सुधी क्षमा अवश्य धारण करनी, ५ घर की गुप्त बात किसी को कहना नहीं, ६ स्त्री और पुत्र की बूरी बात कहना नहीं, ७ मित्र से कोई प्रकार का भेद रखना नहीं, ८ बूरे मित्र का विश्वास करे नहीं, ९ प्रेम रखनेवाली स्त्री का विश्वास कर नहीं, १० कोई भी कार्य करते वक्त विचार करना, ११ माता पिता और गुरु तथा बड़े पुरुषों का विनय करे, १२ स्त्री को गुप्त बात कह नहीं, १३ पेट भराय इतने भोजन में सन्तोष रखना, १४ विद्या पढ़ने म सन्तोष रखे नहीं, १५ दान देते वक्त घबराना नहीं, १६ तपस्या करने मे पिछे हटे नहीं, १७ ग्रहण की हुई प्रतिज्ञा का भग करे नहीं, १८ अन्याय से द्रव्य उपार्जन करे नहीं, १९ शरीर की ताकत विचारे विना युद्ध करे नहीं, २० दु ख के समय म धैर्य को छोडे नहीं, २१ बूरे कार्य से दूर रहना, २२ बगुले के माफिक इन्द्रिय को वश मे रखे, २३ कुकडे की माफक प्रभाते सब से पहले उठना, २४ शरीर से आलस्य को दूर करना,

२५ निद्रा मे सचेत रहना, २६ मन चिंते काम को पूरा किये विना किसी को कहे नहीं, २७ सामरे के अन्दर चतुराई धारण करनी और मूर्खाई तजनी, २८ गुण लेने मे प्रयत्न करना, २९ नीच मनुष्य से भी उत्तम विद्या लेनी, ३० बरोबर के साथ प्रीति करनी, ३१ क्लेश के स्थान पर मौनपणा धारण करना, ३२ बड़े के साथ वैर करना नहीं, ३३ लेने देने में, भोजन मे, विद्या पढ़ने मे, व्यवपार में और वैद्य के सामने लज्जा करनी नहीं, ३४ क्लेश के स्थान मे खड़ा नहीं रहना, ३५ अग्नि, गुरु, ब्राह्मण, गाय, कुमारी, और शास्त्र की पुस्तक पर पैर (पग) नहीं लगाना, ३६ घी, तेल, दही, दूध, आदि खुले (उघाडा) रखे नहीं, ३७ वैद्य, गुरु, राजा, नदी, व्यवहारी (वाणीयो) ये पाँचों जहाँ पर न हो वहाँ पर रमना नहीं, ३८ नीच से विवाद करे नहीं, ३९ जिससे जीव को जोखम होना होवे तो वह धन का त्याग करना, ४० शत्रु के उपर निर्दयता करना नहीं, ४१ मूर्ख, कायर, अभिमानी, अन्यायी और दुष्ट इतने को स्वामी करना नहीं, ४२ मूर्ख को हितोपदेश देना नहीं, ४३ परस्त्री का सदा त्याग करना, ४४ इन्द्रियों को हमेशा वश मे रखना, ४५ मूर्ख से मित्रता करनी नहीं, ४६ लोभी को द्रव्य से वश करना, ४७ शक्ति होते हुवे भी आशा को भग करना नहीं, ४८ गुण विना मात्र आडम्बर से रीझवुँ नहीं, ४९ राजा खुश होवे तो पण विश्वास करना

नहीं, ५० एक अक्षर शिखानेवालें को भी गुरु मानना, ५१ पानी छाँण करके और देख कर पीना, ५२ प्राणान्त होने पर भी सत्य को छोड़ना नहीं, ५३ अपना अवगुण शोधी काढ़ना, ५४ राजा की स्त्री, गुरु की स्त्री, मित्र की स्त्री, सासू और अपनी माता इन पाँचों को माता समझना, ५५ कार्य और सत्कार विना किसी के घर जाना नहीं, ५६ वचन मे दारिद्रपणा रखना नहीं, ५७ लेखण ( कलम ), पुस्तक और स्त्री इन तीनों को किसी को देना नहीं, ५८ आमदानी देख कर खर्च करना, ५९ हरेक विद्या मुखपाठ रखनी, ६० स्वामी प्रसन्न होने पर गर्वित होना नहीं, ६१ करियाणु देखे विना हाथ दना नहीं, ६२ शस्त्र बाँधनेवाले तथा ब्राह्मण को उधार दना नहीं, ६३ नट, वटलेल, वेश्या तथा जुवारी को उधार दना नहीं, ६४ गुप्त धन देना तो हुशियारी से पक्का बन्दोबस्त करना, ६५ दो चार साक्षी राख्या विना धन देना नहीं, ६६ उधार लाया हुआ धन मुदत पहले द देना, ६७ घर मे पैसा होवे तो कर्जा करना नहीं, ६८ दना होय तो दने मे उद्यम रखना, ६९ प्रीतिवन्त के साथ प्राय: लेना देना करना नहीं, ७० चोरी की हुई वस्तु अगर मुफ्त मिले तो भी लेनी नहीं, ७१ दुराचारी को भागीदार बनाना नहीं, ७२ लाघण करना नहीं, ७३ खानीदार को किल्लीदार ( खजानची ) करना, ७४ लिया होय तथा दीया होय तो लिखने म आलस नहीं करना, ७५ नये नये गुमास्ता तथा

मुनीम करना नहीं, ७६ जाति के साथ नम्रता रखनी, ७७ स्त्री को मीठा वचन से बोलना, ७८ शत्रु के पेट में घुस कर वश करना, ७९ मित्र के पास भी साक्षी विना थापण (अनामत) रखनी नहीं, ८० एक दो बड़े आदमियों से जान पहिचान जरूर करनी, ८१ जहाँ तक बने किसी की गवाह नहीं भरनी, ८२ परदेश मे कैफी वस्तु (नशीली वस्तु) सेवन करनी नहीं, ८३ उत्सव छोड़ कर, गुरु और पिता को अपमान कर के, लड़के को रोता कर के, हत्या कर के, त्यार हुआ भोजन निअदी (छोड़ कर), रोता हुआ सुन कर, मैथुन कर के, ऊलटी कर के, नजीक आये हुए पर्व को तिरस्कार कर के (अवगुणी), दूध का भोजन कर के इतना वाना (जोश) कर के आत्महितैषी को परदेश जाना नहीं, ८४ जिस घर में कोई आदमी न होय वहाँ पर नहीं जाना, ८५ कारण विना अपने धन की आशा न करना, ८६ परदेश में आडंबर धारण करना, ८७ किसी की बात किसी को कहना नहीं, ८८ माता पिता की आज्ञा को भंग करना नहीं, ८९ मातापिता की सेवा चाकरी सच्चे मन से करना, ९० गुरु और माता पिता का हररोज पग दबाना, ९१ माता पिता के सामने झूठ बोलना नहीं, ९२ माता पिता के धार्मिक मनोरथों को पूरा करना, ९३ बड़े भाई को पिता समान जाणना, ९४ भाई की बूरी दशा को दूर करना, और कुमार्ग से बचाना, ९५ रोग मे, दुष्काल में (बूरे वख्त), शत्रु के

राजदरबार में, इतनी जगह भाई की मदद करना, ९६ कोई भी उत्तम काम में भाई को भूलना नहीं, ९७ नाटक, कौतुक, घणे जनों में स्त्री को जाने देना नहीं, ९८ स्त्री से भली प्रकार सेवा कराना, ९९ स्त्री को रात में बाहर जाने देना नहीं, १०० स्त्री क्रोध में हो तो उसको मनवा लेना चाहिए, १०१ स्त्री को घर के काम में द्रव्य देकर वर्तना, १०२ उत्सव के दिन सगासबंधी को भूलना नहीं, १०३ दु खी, सगा, संबंधीयों की सहायता करना, १०४ संबन्धी( कुटुंबी ) से कदापि विरोध करना नहीं, १०५ जिस घर में एकली स्त्री हो उस घर में जाना नहीं, १०६ धर्म के काम में सगा संबन्धीयों को जुटाना, १०७ उवासी करते, छींक, डकार लेते मुख दबाना नहीं, १०८ उलटा व सीधा सोना नहीं, १०९ भोजन करते छींक आवे तो पानी पीना, ११० खड़े खड़े पेशाब करना नहीं, १११ खड़े खड़े पाणी पीना नहीं, ११२ सोते समय छाती पर हाथ रखना नहीं, ११३ कन्या अच्छे वंश( कुल ) में देना, दु खी वंश में न देना, ११४ कन्या का द्रव्य लेना नहीं, ११५ कन्या

मुँह अपनी बड़ाई करना नहीं, १२२ बलवान होते हुए भी निरुद्यमी होना नहीं, १२३ कपटी के आडम्बर का विश्वास न करना, १२४ गई वस्तु का शोक न करना, १२५ शत्रु होय तो भी उसके मरण समय स्मशान जाना, १२६ शूर-वीर हो कर, निर्बल को दुःख देना नहीं, १२७ अति आपदा ( कष्ट ) पड़ने पर आत्मघात करना नहीं, १२८ हँसी करते किसी का मर्म प्रकाशना नहीं, १२९ हँसी करते किसी पर क्रोध करना नहीं, १३० दो आदमी विचार करते हो वहाँ नहीं जाना, १३१ मुखिया ( पंच ) इनकार करे, उस काम को करना नहीं, १३२ खराब काम कर के खुशी न होना, १३३ तपस्या करते क्षमा धारण करना, १३४ पढ़े हुवे शास्त्र को हररोज सभालते हुए रहना, १३५ पुरुषों को रात्रि में दर्पण देखना नहीं, १३६ शयन, मैथुन, निद्रा, आहार ये सन्ध्या समय वर्जना, १३७ रोटी देना पण ओटलो ( स्थान ) देना नहीं, १३८ सब से जाणपिछाण रखना, १३९ भोजन कर के एक प्रहर पूरा न हुआ उस समय तक फिर भोजन करना नहीं, दो प्रहर होने पर फिर भोजन कर लेना, दो प्रहर पूरा हो जाने पर भूखा रहना नहीं, १४० स्त्री की प्रशंसा उसके मरण बाद करना, १४१ राजा, देव, गुरु के पास खाली हाथ जाना नहीं, १४२ निर्लज स्त्री से हँसी न करना, १४३ शुभ कार्य में विलंब न करना, १४४ धूप से आकर तुरत पाणी पीना नहीं, १४५ आधी रात में उंचे स्वर( अवाज ) से भेद की बातें कहना नहीं, १४६ भोजन

के बीच में और आखीर में जल पीना, १४७ अजीर्ण होने पर एक दो टक भोजन न करना, १४८ खुशी के समय दु:ख की बातें छोड़ देनी, १४९ कोई क्रोध के आवेश से कठोर वचन कहे, तो भी न्याय मार्ग को छोड़ना नहीं, १५० माता, पिता, गुरु, सेठ, स्वामी, राजा, इन की निंदा करना नहीं, १५१ मूर्ख, दुष्ट, अनाचारी, मलिन, धर्मनिंदक, कुशीलीओ, लोभी और चोर, इनकी संगति कभी भी करना नहीं, १५२ अनजान आदमी की बड़ाई करना नहीं, १५३ अनजान आदमी को अपने घर में न रखना, १५४ अनजान कुल के साथ सगाई करना नहीं, १५५ अनजान आदमी को नौकर न रखना, १५६ अपने से बड़े पुरुष उपर कोप न करना, १५७ बड़े पुरुष के साथ क्लेश नहीं करना, १५८ गुणी पुरुष के साथ वादविवाद न करना, १५९ दारिद्रता आ जावे तब प्रथम कमाई के माफिक इच्छा राखे वह मूर्ख, १६० अपने गुण का बखाण करे सो मूर्ख, १६१ कर्ज करके धर्म करे सो मूर्ख, १६२ उधार दिया हुआ धन न मांगे सो मूर्ख, १६३ अपने कुटुम्ब से विरोध और दूसरों से प्रीति करे सो मूर्ख, १६४ न्याय से धन उपार्जन करना, १६५ देश के विरुद्ध कोई कार्य न करना, १६६ राजा के दुश्मन के साथ संगति (सौबत) नहीं करनी, १६७ बहुत मनुष्यों के साथ विरोध न करना, १६८ अच्छे पड़ोसी के पास रहना, १६९ दूसरे का धर्म झूठा करना नहीं, १७० अपने पास रहनेवाले की

भलाई ( हित ) करना, १७१ बुरा लेख लिखना नहीं, १७२ देव, गुरु के विषय में भक्ति रखना, १७३ दीन और अतिथि की बने जबतक सेवा करनी, १७४ जो भाग्य में होगा वह मिलेगा ऐसा भरोसा करके उद्यम को छोडना नहीं, १७५ चोरी की वस्तु लेनी नहीं, १७६ अच्छी और बुरी वस्तु को भेली करके बेचना नहीं, १७७ आपत्ति काल निवारण करने के लिये राजा का आश्रय लेना, १७८ तपस्वी को, वैद्य को, मर्म को जाननेवाले को रसोई करनेवाले को मन्त्रवादी को, बड़े पूजनीय को इतनें को कोपाना नहीं, १७९ नीच की सेवा करनी नहीं, १८० विश्वासघात करना नहीं, १८१ सर्व वस्तु का नाश होता होवे तो भी अपनी वाणी का पालन अवश्य करना, १८२ धर्मशास्त्र जाननेवाले के पास बैठना, १८३ किसी की निन्दा नहीं करनी, १८४ मार्ग में चलते पान न खाना, १८५ आखी सुपारी को दांत से तोड़ना नहीं, १८६ अपनी बात कहे अपनी बात पर ही हसे, जैसा तैसा बोले और इस लोक और परलोक के विरुद्ध काम करे ये सब मूर्खों के चिह्न हैं, १८७ उपद्रव के स्थान पर रहना नहीं, १८८ आवक देख कर खर्च करना, १८९ द्रव्य के अनुसार वस्त्र पहनना, १९० लोक-निन्दित काम करना नहीं, १९१ खोटा तोल, खोटा माप रखना नहीं, १९२ जेवर अडानगत राख्या विना रुपया पैसा देना नहीं।

॥ समाप्तम् ॥

## ॥ अथ सामायिक लेने की विधि ॥



प्रणम्य प्रणताशेषसुरासुरनरेश्वरम् ।

तत्त्वज्ञ तत्त्वदेष्टार महावीर जिनोत्तमम् ॥ १ ॥

श्रावक, श्राविका सामायिक लेने से पहिले शुद्ध वस्त्र पहन कर, चौकी(बाजोठ) आदि उच्च स्थान पर पुस्तक और जपमाला( नवकारवाली ) आदि रख कर, जमीन पूँज कर, आसन बिछा कर, चरवला और मुँहपत्ति लेकर बैठे। बैठ के बाँये हाथ में मुहपत्ति मुख के आगे रख कर दाहिने हाथ को स्थापन किये हुवे पुस्तक आदि की स्थापना के सम्मुख कर के नवकारमन्त्र पढे।

नमो अरिहताण । नमो सिद्धाण । नमो आयरियाण । नमो उवज्झायाण । नमो लोए सव्वसाहूण । ऐसो पच नमुक्कारो । सव्व पावप्पणासणो । मगलाण च सव्वेसिं । पढम हवइ मगल ॥ १ ॥

*( ऐसे एक नवकार गिन कर )*

पचिदियसवरणो, तह नवविहवभचेरगुत्तिधरो। चउविहक-सायमुक्को, इअ अट्ठारस गुणेहिं सजुत्तो ॥१॥ पच महव्वयजुत्तो, पचविहायार पालणसमत्थो, पचसमिओ तिगुत्तो छत्तीस गुणो गुरू मज्झ ॥ २ ॥

( ऐसे पचिंदिय कहे, यदि प्रथम से आचार्य प्रमुख की उस स्थान पर स्थापना की हुई हो तो पचदिय नहीं कहना। ( पीछे )

इच्छामि खमासमणो ! वंदिउ जावणिज्जाए निसीहिआए मत्थएण वंदामि ।

इच्छाकारेण सदिसह भगवन् ! इरियावहियं पडिक्कमामि ? इच्छं । इच्छामि पडिक्कमिउ, इरियावहियाए, विराहणाए गमणागमणे, पाणक्कमणे, बीयक्कमणे, हरियक्कमणे, ओसा उत्तिंग पणगदग मट्टी मक्कडासताणा सकमणे, जे मे जीवा विराहिया, एगिंदिया, बेइंदिया, तेइंदिया, चउरिंदिया, पंचिंदिया, अभिहया, वत्तिया, लेसिया, सघाइया, सघट्टिया, परियाविया, किलामिया, उद्दविया, ठाणाओ ठाण सकामिया, जीवियाओ, ववरोविया तस्स मिच्छामि दुक्कड ।

तस्स उत्तरीकरणेण, पायच्छित्तकरणेण, विसोहीकरणेण, विसल्लीकरणेण, पावाण, कम्माण निग्घायणट्ठाए ठामि काउस्सग्ग ॥

अन्नत्थ ऊससिएण, नीससिएण, खासिएण, छीएण, जभाइएण, उड्डुएण, वायनिसग्गेण, भमलिए, पित्तमुच्छाए, सुहुमेहिं अगसचालेहिं, सुहुमेहिं खेलसचालेहिं, सुहुमेहिं दिट्ठिसचालेहिं, एवमाइएहिं आगारेहिं अभग्गो अविराहिओ हुज्ज मे काउस्सग्गो। जाव अरिहताणं भगवताण, नमुक्कारेण न पारेमि ताव कायं ठाणेण मोणेण झाणेण अप्पाण वोसिरामि।

( यहाँ एक लोगस्स का या चार नवकार का काउस्सग्ग करना। पीछे प्रगट लोगस्स कहना, वह नीचे लिखे अनुसार )

लोगस्स उज्जोअगरे, धम्मतित्थयरे जिणे। अरिहंते कित्तइस्सं, चउवीसं पि केवली ॥ १ ॥ उसभमजिअं च वंदे, संभवमभिणंदणं च सुमइं च। पउमप्पहं सुपासं, जिणं च चंदप्पहं वंदे ॥ २ ॥ सुविहिं च पुप्फदंतं, सीअल-सिज्जंस वासुपुज्जं च। विमलमणंतं च जिणं, धम्मं संतिं च वंदामि ॥ ३ ॥ कुंथुं अरं च मल्लिं, वंदे मुणिसुव्वयं नमिजिणं च। वंदामि रिट्ठनेमिं, पासं तह वद्धमाणं च ॥ ४ ॥ एवं मए अभिथुआ, विहुयरयमला पहीणजरमरणा। चउवीसं पि जिणवरा, तित्थयरा मे पसीयंतु ॥ ५ ॥ कित्तिय वंदिय महिआ, जे ए लोगस्स उत्तमा सिद्धा। आरुग्गबोहिलाभं, समाहिवरमुत्तमं दिंतु ॥ ६ ॥ चंदेसु निम्मलयरा, आइच्चेसु अहियं पयासयरा। सागरवरगंभीरा, सिद्धा सिद्धिं मम दिसंतु ॥

( पीछे खमासमण देना )

इच्छामि खमासमणो वंदिउं जावणिज्जाए निसीहिआए मत्थएण वंदामि॥ इच्छाकारेण संदिसह भगवन्! सामायिक मुहपत्ति पडिलेहुँ? " इच्छं "।

( ऐसे कह कर मुहपत्ति पडिलेहना। पीछे )

इच्छामि खमासमणो वंदिउं जावणिज्जाए निसीहिआए, मत्थएण वंदामि॥ इच्छाकारेण संदिसह भगवन्! सामायिक

सन्दिसाहुँ ? " इच्छं " । इच्छामि खमासमणो वंदिउ जाव-णिज्जाए निसीहिआए मत्थएण वंदामि ॥ इच्छाकारेण संदि-सह भगवन् ! सामायिक ठाउं ? " इच्छं " ।

( ऐसे कह कर दोनों हाथ जोड़ कर एक नवकार नीचे मुजब गिनना )

नमो अरिहंताणं । नमो सिद्धाणं । नमो आयरिआणं । नमो उवज्झायाणं । नमो लोए सव्वसाहूणं । ऐसो पंच नमुक्कारो । सव्वपावप्पणासणो । मंगलाणं च सव्वेसिं । पढमं हवइ मंगलं ॥

( पीछे ' इच्छाकारि भगवन् ' पसाय करी सामायिक दंडक उच्चरावोजी ? ' ऐसे बोल कर ' करेमि भंते ' स्वयं उच्चरे, यदि गुरु या वडील हो तो उच्चरावे )

करेमि भंते ! सामाइयं, सावज्जं जोगं पच्चक्खामि जाव नियमं पज्जुवासामि, दुविहं तिविहेणं मणेणं वायाए काएणं न करेमि न कारवेमि तस्स भंते ! पडिक्कमामि निंदामि गरिहामि अप्पाणं वोसिरामि ॥

( पीछे )

इच्छामि खमासमणो वंदिउं जावणिज्जाए निसीहिआए मत्थएण वंदामि ॥ इच्छाकारेण संदिसह भगवन् ! बेसणे संदिसाहुं ? " इच्छं " इच्छामि खमासमणो वंदिउं जावणि-ज्जाए निसीहिआए मत्थएण वंदामि ॥ इच्छाकारेण संदिसह भगवन् ! बेसणे ठाउं ? " इच्छं " इच्छामि खमासमणो

